# ओबद्याह के रोमांच

ब्रिन्टन  टरकिल





सोने से ठीक पहले, स्टारबक परिवार ने पिता की बात सुनी. पिताजी ने अपने घुटनों पर बाइबिल फैलाई और पढ़ना शुरू किया:

"एक दिन भेड़िए और भेड़ के बच्चे एक-साथ रहेंगे...".

ओबद्याह ने कहा, "आज एक बहुत बड़ा भेड़िया मुझे लगभग खा गया."



"कहां पर?" रेचल ने अपनी आँखें चौड़ी करते हुए पूछा.

"वो भेड़िया ईस्टन की अस्तबल में था और वो उसके घोड़े खा गया और फिर वो मेरे पीछे दौड़ा, लेकिन मैं एक पेड़ पर चढ़ गया."

रेबेका और मोसेस और आसा हँसते हुए लोटपोट हो गए.

"कुछ तो शर्म करो, ओबद्याह और अपनी छोटी बहन को मत डराओ!" माँ ने कहा. "रेचल आओ और मेरी गोद में बैठो. नानकुटेट में कोई भेड़िए नहीं हैं. हमारा ओबद्याह बस उनकी कल्पना कर रहा था."

पिता ने कहा, "वो एक झूठ था, ओबद्याह. अपनी जुबान पर लगाम लगाओ. देखो मैं बाइबिल पढ़ रहा था ... "

स्कूल में, चाची एलिजा गार्डनर ने स्लेट उठाई. उन्होंने उस पर L अक्षर लिखा. "लॉबस्टर, लाइटहाउस, लेडी," उन्होंने कहा. "कौन से अन्य शब्द L से शुरू होते हैं बच्चों?"

"लिटिल," अबीगैल मैसी ने कहा.

"लॉयन (शेर)," थॉमस स्वैन ने कहा.

फिर ओबद्याह ने कहा, "मैंने कल चेस्टनट स्ट्रीट पर एक बड़ा शेर पकड़ा."



"तुमने क्या किया?" चाची एलिजा गार्डनर ने अपने चश्मे में से आँखें तरेरते हुए देखा.

"वो मुझ पर दहाड़ रहा था, लेकिन मैंने उसे पूंछ से खींचा और उसे समुद्र में धकेल दिया."

यह सुनकर पूरी क्लास हंस पड़ी.

"तुमने ऐसा कुछ नहीं किया, ओबद्याह स्टारबक," आंटी एलिजा गार्डनर ने कहा. "यह झूठ के अलावा और कुछ नहीं है. मैं तुम्हारे माँ-बाप को एक नोट भेजूंगी. फिर वो तुम्हें सिखाएंगे कि क्या सच्चाई क्या है और क्या नहीं!"



माँ ने टीचर का नोट पढ़ा और गुस्से में अपना सिर हिलाया. "तुम्हारी कल्पनाओं के बारे में क्या किया जाए, ओबद्याह?" उन्होंने पूछा. "अगर मैंने तुम्हारे मुंह से एक और झूठ सुना तो हम सब तुम्हारे बिना ही मेले में जाएंगे. तुम्हें सच बोलना सीखना चाहिए. अब पिता की मेज पर जाओ और दस बार लिखो, 'भगवान सच बोलने में मेरी मदद करो,' शायद उससे तुम्हें तुम्हें सच बोलने में कुछ मदद मिले."

माँ ने उसे लिखकर दिखाया और उसने वो किया भी, लेकिन उसके लिए वो बहुत कठिन था.

स्टारबक्स का पूरा परिवार भेड़ों का ऊन काटना देखने के लिए मेले में गया. ओबद्याह भी उनके साथ गया.



रेबेका और रेचल ने पिकनिक की तयारी में माँ की मदद की. मोसेस, आसा और ओबद्याह ने पिता को घोड़ागाड़ी भरने में और अपने पुराने घोड़े ट्यूलिप को गाड़ी से बाँधने में मदद की.

"जल्द ही मेले में मिलेंगे!" लेवी बंकर ने अपनी गाड़ी से पिताजी से कहा.

पिता ने अपना हाथ लहराया और हंसे और फिर बंकर परिवार अपनी गाड़ी में चला गया.

ओबद्याह चकित था. "क्या हम भी मेले में जा रहे हैं?" उसने पूछा. उसे पहले कभी भी मेले में जाने की अनुमति नहीं मिली थी.

"मेला, दुनिया के लोगों के लिए है, हमारे लिए नहीं," पिताजी ने कहा. "हमारे पड़ोसी बंकर वहां नहीं होंगे और हम भी वहां नहीं होंगे. वो केवल मजाक कर रहे थे.”

ओबद्याह ने सोचा कि भगवान को लेवी बंकर की भी सच बोलने में मदद करनी चाहिए.

भेड़ें पूरे साल, नानटकेट द्वीप पर घूमती थीं. वसंत ख़त्म होने के समय उन्हें इकट्ठा किया जाता था, फिर धोकर उनका ऊन काटा जाता था. भेड़ों के बाल काटने को देखने के लिए दोस्तों और पड़ोसियों, नाविकों और उनकी सहेलियों, यहां तक कि अजनबियों की भी भीड़ उमड़ती थी. पूरे दिन अच्छा जश्न होता था. बच्चे और बड़े सभी वहां जाने के लिए तत्पर रहते थे. वहां की पिकनिक में बहुत स्वादिष्ट खाना और तरह-तरह की चीज़ें मिलती थीं.

ओल्ड ट्यूलिप निश्चित रूप से सड़क पर सबसे धीमा घोड़ा था.



माँ ने तम्बू लगाने वाला स्थान चुना. ओल्ड ट्यूलिप को बांधने के बाद उन्होंने गाड़ी अनलोड की, तंबू लगाया और सबसे पहले आग जलाई. पिताजी, बच्चों को भेड़ों के बाल कैसे काटते हैं वो दिखाने ले गए. वे मेले में नहीं गए, लेकिन ओबद्याह ने भेड़ों के झुंड से परे रंग-बिरंगे झंडों को फहराते हुए देखा.

बाल काटने वाले तंबू में लोग, चिल्ला रहे थे और हंस रहे थे. घबराई हुई भेड़ें इधर-उधर दौड़ रही थीं और जल्दी-जल्दी अपने बाड़ों से अंदर-बाहर हो रही थीं. बाल काटने वाले विशेषज्ञ केवल एक मिनट में ही एक मोटी भेड़ के बाल काटकर उसे अजीब दिखने वाली पतली भेड़ बना देते थे.





ओबद्याह ने सत्रह चटपटे उबले हुए सीप, एक चिकन का टुकड़ा और एक स्ट्रॉबेरी का केक खाया.

जब पिकनिक ख़त्म हुई तब पिताजी ने सभी बच्चों को कुछ पैसे दिए. बच्चे उन पैसों को खर्च कर सकते थे, पर केवल "फ्रेंड्स" के टेंट में, जो खाने की चीज़ें और कुछ अन्य सामान बेंच रहे थे. उसके बाद माता-पिता अपने मित्रों से मिलने चले गए.

रेबेका ने अपना सारा पैसा एक लाल डब्बे पर खर्च किया, जो चीन से आया था.





मोसेस ने एक असली तेज चाकू खरीदा.



आसा ने एक व्हेल की हड्डी की बनी सीटी खरीदी जिसमें से अच्छी आवाज़ निकली.

रेचल ने अपनी चचेरी बहन मारिया से वेस्ट इंडीज से आई अदरक की गोलियां खरीदीं. क्या खरीदना चाहिए, उसके बारे में ओबद्याह अपना मन नहीं बना पाया और फिर वो भेड़ों के बाड़ों की ओर चल दिया.





"मैंने सब लड़कों से एक साथ रहने को कहा था," माँ ने मोसेस और आसा को डांटा. पर ओबद्याह गायब था और अब घर लौटने का समय हो गया था.

"लड़कों," पिता ने कहा, "बाल काटने वाले तम्बू में वापस जाकर उसे खोजो. मैं देखता हूँ कि कहीं वो मेले में तो नहीं चला गया है.”

फिर अचानक ओबद्याह दिखाई दिया.

"हे भगवान, बच्चे!" माँ ने कहा, "तुम इतनी देर से कहाँ थे? ओह! ज़रा अपने कपड़े तो देखो! और तुम्हारी टोपी कहाँ है?"

ओबद्याह ने अपनी कमीज को अंदर खोंसा. "ठीक है," उसने कहा, "मैंने मोसेस और आसा को खो दिया, और मैं भेड़ों के बाड़े में गया और वहां मैंने एक भेड़ को थपथपाया. . ."

... वहां पर एक आदमी था जो भेड़ों की देखभाल कर रहा था. उसने मुझसे पूछा कि क्या मैं एक भेड़ की सवारी करूंगा और जब मैंने हाँ कहा फिर उसने मुझे एक भेड़ की पीठ पर बिठा दिया. मैंने भेड़ के सींगों को कसकर पकड़ लिया और फिर भेड़ सीधे बाड़ के ऊपर से कूद गई. फिर वो आदमी चिल्लाया और उसने मुझे से उतर जाने को कहा, लेकिन मुझे बहुत डर लगा. इस बीच मेरी टोपी गिर गई. हर कोई मेरे रास्ते से हट गया और फिर भेड़ उस टेंट की ओर भागी जहां झंडे लहलहा रहे थे... ..





..... और फिर भेड़ ने मुझे हवा में उछाला और मैं सीधा एक तंबू में जाकर गिरा. वहाँ पर एक सुअर था, जिसने एक लाल और सफेद सूट पहन रखा था और वहाँ एक आदमी था जो भी सुअर की तरह ही कपड़े पहने हुए था और वो कोई जादू दिखाने की कोशिश कर रहा था. सुअर मुझे देखकर डरा और मैं सुअर को देखकर डरा. फिर उसने मुझसे बाहर निकलने को कहा और मैंने वही किया. मैं बड़े तम्बू में भाग गया....

... और वहाँ पर लोग नाच रहे थे. वहां एक सुंदर महिला ने मुझे अपने साथ नृत्य करने को कहा और मैंने कहा, "मुझे नाचना नहीं आता," फिर उसने मुझे नाचकर दिखाया. फिर एक नाविक ने उससे पूछा कि मैं कौन हूं और महिला ने कहा कि मैं एक क्वेकर हूं. फिर सबने कहा चलो हम इस क्वेकर बालक को मेला दिखाएं....



.... और वे मुझे एक पंखों वाले इंडियन के पास ले गए. वो आग खा रहा था - सचमुच की आग खा रहा था पर उसे बिल्कुल भी नुकसान नहीं पहुंचा ...

. . . और फिर वे मुझे एक महिला के पास ले गए जो शॉल पहने हुए थी और उसके बड़े-बड़े कान थे और वो कार्ड देखकर और लोगों के हाथ की लकीरें देखकर उनका भविष्य बताती थी. महिला ने नाविक से कहा कि उसकी जल्द ही शादी होगी की और मैं बड़े होकर उसकी तरह ही एक नाविक बनूँगा. फिर मैंने उनसे धन्यवाद कहा यहां वापस आ गया."



सब लोग बस ओबद्याह को घूरते रहे.

ओबद्याह ने कहा, "और इसी तरह मेरी टोपी खोई."

"तुम कितने बड़े भेड़िए पर सवारी कर रहे थे, ओबद्याह?" मोसेस ने पूछा.

"वो एक गुलाबी व्हेल की सवारी कर रहा था," आसा ने कहा, "क्या वो एक मरमेड थी?"

"नहीं, वो एक भेड़ थी!" ओबद्याह ने कहा.

"ओबद्याह!" पिताजी ने तेज़ आवाज़ में चिल्लाए.

माँ ने नीचे झुककर ओबद्याह की जैकेट से गंदगी साफ की.

"यह सच है, माँ! यह वास्तव में हुआ, यह सच में हुआ."

किसी ने उस पर यकीन नहीं किया.





"गनीमत है ओबद्याह को कोई चोट नहीं लगी!" लेवी बंकर अपनी गाड़ी में से चिल्लाए. "आज उसने गज़ब की सवारी की!"

"क्या?" पिताजी ने पूछा.

"ओबद्याह की भेड़ पर सवारी! क्या उसने आपको नहीं बताया? वो भेड़ पर तब तक चिपका रहा जब तक भेड़ ने उसे सुअर के तम्बू में नहीं में फेंका. मैं उसके पीछे-पीछे भागा, लेकिन वो गायब हो गया. फिर मैंने उसे आग-खाने वाले तम्बू में देखा. लेकिन वो मुझे वहां भी नहीं मिला. मुझे पता था कि वो नाच वाले तम्बू में नहीं होगा. यह रही तुम्हारी टोपी, ओबद्याह. मुझे लगता है कि हम सब लोगों ने मेले का खूब मज़ा लिया. अच्छा अलविदा."

माँ ने ओबद्याह उठाया और उसे चूमा. "वो सच कह रहा था!" माँ ने कहा. मेरे बच्चे! तुम्हें कहीं चोट तो नहीं लगी?"

धीरे-धीरे, पुराना ट्यूलिप क्लिप-क्लॉप करते हुए घर की ओर चला.

सभी ने कहा कि वो अब तक का सबसे अच्छा बाल काटने वाला शो था. हर किसी के पास कुछ-कुछ दिखाने को या कुछ अद्भुत बताने को था.

ओबद्याह ने कुछ भी सामान नहीं खरीदा, लेकिन उसने ही एक असली साहसिक कार्य किया था. रेचल ने उसे अपनी कैंडी का आखिरी टुकड़ा दिया, "अपनी कहानी फिर से बताओ?" उसने भीख माँगते हुए कहा.



अंत